पालाशाः पाटलाः कुन्दा रक्ताशोकाश्च पुष्पिताः ।
पद्मिन्यः सिन्धुवाराश्च मालत्यो यूथिकालताः ।। २१ ।।

कल्हारकरवीराश्च सङ्घर्षादिव पुष्पिताः ।
पुष्यापचयनं कुर्मो वनेऽस्मिन्सुमनोहरे ।। २२ ।।

इत्युक्त्वा ता वनं जग्मुः आकाशतनयायुताः ।

श्री वराह जी बोले—यह बोलकर तथा उससे पूजित हो नारद जी अन्तर्धान हो गये। यह सुनकर उसकी सखिया उस पद्मिनी सखी से बोली कि वसन्त आ गयी है। हम सब फूलों के लिए जंगल जाती है। कर्णिकार, आम, चम्पा, परिभद्रक पलाश, पांडर, कुन्द रक्ताशोक, पद्मिनी, सिन्दुवार मालती, यूथिकालता, कल्हार करबीर आदि सभी फूल मानो स्पर्धा से फूल गये हैं। फूलों के चुनने का कार्य हम सब इस मनोहर वन में करेंगी, यह कहकर वे आकाश राजा की कन्या के साथ वन में चली गयी। (१९-२३)

पुष्पाण्याहरमाणास्तु विचरन्त्यस्ततस्ततः ।। २३ ।।

कञ्चिद्गजेन्द्रं ददृशुः शुभ्रदन्तद्वयोज्ज्वलम् ।
गण्डभित्तितलोद्भूतमदधाराद्वयोज्ज्वलम् ।। २४ ।।

उन्नतं करिणीयूथैः समुपेतं रजोज्ज्वलम् ।
फूत्कारिपुष्करप्रोद्यच्छीकरापूरिताननम् ।
दृष्ट्वा चोद्विग्नहृदया वनस्पतिमुपाश्रिताः ।। २५ ।।

फूलों को तोडती हुई, इधर उधर घूमती हुई उन सबों ने दो श्वेत और उज्ज्वल दांतवाले, गण्डस्थल से उत्पन्न दो मदधारा युक्त, हथिनीयूथ से युक्त ऊँचा, उजली धूलि से भरा हुआ, सूण्ड द्वारा कुल्ला पुचकारते हुए तथा जल से पूरित मुखवाला कोई गजेन्द्र देखा और देखकर उद्विग्न हृदय हो वे सभी वनस्पति के निकट चली गयी। (२४-२५)

## मृगयार्थं पुष्पाटवीं प्रति श्रीनिवासागमनम्

एतस्मिन्नन्तरे चाशु ददृशुर्हयमुत्तमम् ।
अकलङ्केन्दुधवलं जाम्बूनदपरिष्कृतम् ।। २६ ।।

स्फुरद्विद्युल्लतायुक्तं शरन्मेघमिवोन्नतम् ।

## शिकार के लिए श्रीनिवास भगवान का फुलवारी में आना

इसी समय के बीच में उसने शीघ्र उत्तम निष्कलंक चन्द्रमा के समान उज्ज्वल, स्वर्ण से अलंकृत तथा चंचल विद्युल्लता से युक्त शरत्कालीन मेघ के समान ऊँचे घोडे को देखा । (२६)

तस्मिंस्तु पुरुषं कृष्णं मदनाकारवर्चसम् ।। २७ ।।

पुण्डरीकदलाकारकर्णान्तायतलोचनम् ।
सुसूक्ष्मक्षौमसंवीतनीलचूलिकयोज्ज्वलम् ।। २८ ।।

पद्मरागमणिद्योति स्फुरत्कुण्डलमण्डितम् ।
सुवर्णरत्नखचितशार्ङ्गदिव्यधनुर्धरम् ।। २९ ।।

अपरेण करेणैव वहन्तं काञ्चनं शरम् ।
पीतकक्ष्यासुसंवीतकटिदेशं सुमध्यमम् ।। ३० ।।

रत्नकङ्कणकेयूरकटिसूत्रविराजितम् ।
विशालवक्षस्संशोभि दक्षिणावर्तसंयुतम् ।। ३१ ।।

स्वर्णयज्ञोपवीतेन स्फुरत्स्कन्धं मनोहरम् ।
ईहामृगं समुद्दिश्य महावेगादनुद्रुतम् ।। ३२ ।।

तं दृष्ट्वा विस्मिता नार्यः सस्मितास्तस्थुरत्र वै ।

कामदेव के समान सुन्दर, श्याम, कमलदल के आकार की कानों तक फैली हुई आंखवाले, सुन्दर, पतला, पीताम्बर पहने, नीलोज्ज्वल कमर बन्दी लपेटे, पद्मरागमणि के चमकदार सुन्दर कुण्डलवाले, रत्न तथा सुवर्ण से जटित दिव्य धनुष को धारण किये, दूसरे हाथ में सोने के बाण लिये, पीली कधनी कमर में लपेटे, रत्न के कडे, विजायाष्ठ तथा कर धनी से शोभित विशाल छाती पर चमकते हुए भवर से युक्त, सोने के यज्ञोपवीत से मनोहर स्कन्ध देशवाले तथा काले भेडिये का बड़ी तेजी से पीछा करनेवाले पुरुष को उस पर देखकर स्त्रियाँ आश्चर्यित हो हँसती हुई वहीं ठहर गयी। (२७-३२)

तं दृष्ट्वा हयमारूढं गजेन्द्रो नम्रमस्तकः ।। ३३ ।।
तुण्डमुद्धृत्य गर्जन्वै विनिवृत्य ययौ वनम् ।
तस्मिन्गते गजे तत्र हयारुढः समाययौ ।
ईहामृगं विचिन्वानः पुष्पलावीसमीपतः ।। ३४ ।।

घोडे पर चढ़े उनको देखकर गजेन्द्र माथा नवाया और गर्जता हुआ लौटकर वन में चला गया। उस हाथी के चले जाने पर भेडियें को ढूंढता-ढूंढता वह घोडसवार उन फूल तोडनेवालियों के निकट आ गया। (३३-३४)

## भगवतः कन्यकानां चान्योन्यसंवादः

ताः समेत्य स चोवाच तुरगोपरि संस्थितः ।
'अत्रागतो मृगः कश्चित् ईहामृग इतीरितः ।
दृष्टो वा भवतीभिः स ब्रूत मे कन्यका' इति ।। ३५ ।।

## भगवान तथा कन्यकाओं के परस्पर वार्तालाप

वे उनके निकट आकर घोडे पर बैठे ही बैठे बोले कि हे कन्याओ! यहाँ क्या कोई भेडिया आया था? आप लोगों ने उसे देखा हो तो मुझसे कहो। (३५)

**श्रीवराह उवाच :—**

प्रत्यूचुस्तास्तु तं कन्या 'दृष्टोऽस्माभिर्न कश्चन ।
किमर्थमागतोऽस्माकं वनं वर धनुर्धरः ॥ ३६ ॥

अत्रावध्या मृगास्सर्वे वर्तमाना निषादप !
आशु गच्छ वनादस्मादाकाशात्मजपालितात्' ॥ ३७ ॥

श्री वराहजी बोले—उसे उन कन्याओं ने जवाब दिया कि हम लोगों ने कभी नहीं देखा है । उत्तम धनुषधारी होआप हम लोगों के वन में किस लिये आये हैं । हे निषादपति ! यहाँ पर रहनेवाले सभी मृग अवध्य है । आकाश राजा के पुत्र से पालित इस वन से शीघ्र चले जाओ । (३६-३७)

इति तासां वचः श्रुत्वा हयादवरुरोह सः ।
'कास्तु यूयमियं चापि कनकाम्बुजसन्निभा ॥ ३८ ॥

सुभगा चारुसर्वाङ्गी पीनोन्नतपयोधरा ।
ब्रूत मेऽहं गमिष्यामि श्रुत्वा स्वस्यालयं गिरिम्' ॥ ३९ ॥

उनका ऐसा वचन सुनकर वह घोडे से उतर गया । आप सब कौन हैं ? और यह स्वर्णकमल के ऐसी सर्वाङ्गमनोहर बड़े बड़े ऊँचे स्तनोंवाली सुन्दरी भी कौन हैं यह मुझे कहो, यह सुनकर मैं अपने निवास स्थान पर्वत पर चला जाऊँगा । (३८-३९)

इति तस्य वचश्शृत्वा धरण्यात्मजयेरिता ।
सखी पद्मावती प्राह निषादं पर्वतालयम् ॥ ४० ॥

'आकाशराजतनया वसुधातलसम्भवा ।
अस्माकं नायिका शूर पद्मिनी नाम नामतः ॥ ४१ ॥

ब्रूहि त्वं सुभगाकार! किन्नामा कस्य वा सुतः ?
जातिः का कुत्र ते वासः किमर्थं त्वमिहागतः? ॥ ४२ ॥

ऐसे उनके वचन का सुनकर धरणी देवी की पुत्री से प्रेरित होकर पद्मावती नाम सखी पर्वत निवासी निषाद से बोली हे वीर ! राजा आकाश की पुत्री पृथ्वी तल से उत्पन्न तथा पद्मिनी नाम से प्रसिद्ध यह हम लोगों की नायिका है। हे सुन्दराकृतिवाले! आप किस नामवाले तथा किसके पुत्र हैं? आपकी जाति क्या है? कहाँ आपका घर है? आप यहाँ किसलिये आये हैं। (४०-४२)

इति पृष्टः स ताः प्राह मन्दस्मितमुखाम्बुजः ।
'दिवाकरकुलं प्राहुरस्माकं तु पुराविदः ।। ४३ ।।

यस्य नामान्यनन्तानि पावनानि मनीषिणाम् ।
वर्णतो नामतश्चापि कृष्णं प्राहुस्तपस्विनः ।। ४४ ।।

ब्रह्मद्विषां सुरारीणां यस्य चक्रं भयावहम् ।
यस्य शंखध्वनिं श्रुत्वा मोहमीयुर्हि वैरिणः ।। ४५ ।।

यस्य वै धनुषस्तुल्यं धनुर्नैवामरेष्वपि ।
तं मां वीरपतिं प्राहुर्वेङ्कटाद्रिनिवासिनम् ।। ४६ ।।

तस्मादद्रितटात्सोऽहं निषादैरनुगैर्वृतः ।
मृगयार्थं हयारुढो युष्माकं वनमागतः ।। ४७ ।।

मयाप्यनुद्रुतो कश्चिन्मृगो वायुगतिर्ययौ ।
तमदृष्ट्वा वनं पश्यन्दृष्टवान्सुभगामिमाम् ।। ४८ ।।

कामादिहाऽऽगतोऽहं वो मया किं लभ्यते त्वियम् ? ।

ऐसा पूछने पर वह मंद मंद हँसी युक्त मुखकमलवाले उनसे बोले। मनीषी तथा तपस्वी सब पुराविद गणों ने हम लोगों का सूर्यवंश बताया है और जिसके नाम पवित्र तथा अनन्त है, जिसको रंग तथा नाम दोनों से तपस्वीगण कृष्ण कहते हैं, वेद ब्राह्मणों के द्वेषियों तथा देवताओं के शत्रुओं के लिए जिसका चक्र महा

भयंकर हैं, जिसके शंख की ध्वनि सुनकर वैरिगण मोहित हुये हैं, जिसके धनुष के समान देवताओं का भी धनुष नहीं हैं, वही वेङ्कटाचल निवासी वीरों का स्वामी मुझे कहा है। वही मैं उस पर्वततट से निषाद अनुचरों से परिवृत होकर शिकार के लिए घोड़े पर चढ़ कर आप लोगों के वन में आया हूँ। मुझसे ही पीछा किया हुआ कोई मृग वायुवेग से चला गया। उसको न देखकर वन को देखते-देखते इस सुन्दरी को देखा। मैं कामवश यहाँ आप लोगों के पास आया हूँ। क्या यह (राज पुत्री) मुझ से पायी जा सकेगी। (४३-४८)

इति कृष्णवचः श्रुत्वा क्रुद्धास्ताः पुनरब्रुवन् ॥ ४९ ॥

'आकाशराजो दृष्ट्वा त्वां कृत्वा निगडबन्धनम् ।
यावन्नयति तावत्त्वं गच्छ शीघ्रं स्वमालयम्' ॥ ५० ॥

तर्जितस्ताभिरेवं स हयमारुह्य शीघ्रगम् ।
युक्तस्स्वानुचरैः सर्वैर्ययौ द्रुततरं गिरिम् ॥ ५१ ॥

कृष्ण के इस वचन को सुनकर सभी क्रोधित हो उससे पुनः बोली कि आकाश राजा तुमको देखकर कठिन बन्धन में बांधकर जब तक नहीं ले जाता है उसके पहले ही तुम अपने घर शीघ्र चले जाओ। उनसे इस तरह डराया जाकर वह शीघ्रगामी घोडे पर चढ़कर अपने सभी अनुचरों से युक्त हो शीघ्रतर पर्वत पर चले गये। (४९-५१)

इति श्रीवराहपुराणे भूगोलोपाख्याने धरणीवराहसंवादे
श्रीवेङ्कटाचलमाहात्म्ये उत्तरार्धे उद्यानवासिन्याः पद्मावत्यास्समीपे
नारदागमनं श्रीश्रीनिवासमृगयादिवर्णनं नाम चतुर्थोऽध्यायः

## पञ्चमोऽध्यायः

# पद्मावतीदर्शनेन श्रीनिवासस्य मोहप्राप्तिः

**श्रीवराह उवाच :—**

सम्प्राप्य चालयं दिव्यमवतीर्य हयोत्तमात् ।
विसृज्य साऽनुगान्सर्वान्देवान्कैरातरूपकान् ।। १ ।।

'विश्रमध्व'मिति प्रोच्य विवेश मणिमण्डपम् ।

पद्मावति के दर्श से श्रीनिवास का मोह ।
अशनसमय कहनी कथा, वकुलमालिका छोह ।। १ ।।

रामचरित सम्बन्ध का, कृत्य प्रथम व्यायोग ।
प्रेषण वकुला ते हि गमन निमित युगल संयोग ।। २ ।।

## पद्मावती को देखकर भगवान की मोहप्राप्ति

श्री वराहजी बोले—अपने दिव्यालय पर पहुँच; उस उत्तम घोडे पर से उतर कर, अपने सभी अनुगामी किरात रूप धारी देवताओं को बिदा करके "आप सब आराम करे" ऐसा कह मणिमण्डप में प्रवेश किया। (१)

आरुह्य मणिसोपानं पञ्चकक्ष्या अतीत्य च ।। २ ।।

मुक्तागृहं समासाद्य तस्मिंल्लोलायिते शुभे ।
नवरत्नमये मञ्चे संविवेशावशो हरिः ।। ३ ।।

संस्मरन्पद्मगर्भाभां तामेवायतलोचनाम् ।
तनुमध्यां पीनकुचां मन्दस्मितमुखाम्बुजाम् ।। ४ ।।

क्षीराब्धितनयामेव मेने पद्मोद्भवां शुभाम् ।
तस्यां गतमना देवः श्रीनिवासो मुमोह च ।। ५ ।।

मणिमय सीढियों पर चढकर पांच कक्षा (आंगन) पार हो, मुक्तागृह पाकर उस में ढुलते हुए सुन्दर नवरत्नमय मञ्च में भगवान ने अवश होकर शयन किया। उसने उस पद्मागर्भा के समान शोभावाली, दीर्घ आंखोंवाली पतली कमर वाली, मन्द मन्द हास्य युक्त मुखवाली का स्मरण करते हुए कमलोत्पन्न तथा क्षीर सागर की पुत्री श्री लक्ष्मी देवी ही समझा। उसी में मन लग जाने से श्रीनिवास भगवान परम मोहित हो गये। (२-५)

## मुह्यमानं श्रीनिवासं प्रति वकुलमालिकोक्तिः

ततो मध्याह्नसमये कृत्वान्नं दिव्यमुत्तमम् ।
सूपदंशं सुगन्धं च देवार्हमतिशोभनम् ।। ६ ।।

शुद्धान्नं पायसान्नं च गौडं मुद्गान्नमेव च ।
कृत्वा पञ्चविधापूपान्पूरिकावटकानपि ।। ७ ।।

देवं द्रष्टुं ययौ शीघ्रं सखी वकुलमालिका ।
पद्मावती पद्मपत्रा चित्ररेखासमन्विता ।। ८ ।।

निवेश्य द्वारि देवस्य ताः सर्वाः प्रमदोत्तमाः ।
विवेश तत्समीपं सा स्वयं वकुलमालिका ।। ९ ।।

गत्वा समीपं देवस्य ववन्दे भक्तिभावतः ।
दृष्ट्वाऽथ देवं विवशं पर्यङ्के रत्नभूषिते ।। १० ।।

पादसंवाहनं कृत्वा निमीलितविलोचनम् ।
तं ध्यायन्तश्च किमपि व्याजहार शुचिस्मिता ।। ११ ।।

# मोहित श्रीनिवास से वकुलमालिका की उक्ति

तब मध्याह्न काल में अति उत्तम सुगन्ध सुस्वादु, रसदार, देवताओं के योग्य, अत्यन्त सुन्दर एवं सुव्यंजन अन्न, शुद्धान्न, पायसान्न, गुडान्न तथा मुद्गान्न एवं पाँचों तरह के अपूप, पूरियाँ बड़े आदि तैयार कर सखी श्री वकुलमालिका पद्मावती, पद्मगन्धा, चित्ररेखा आदि सबों के साथ शीघ्र भगवान को देखने गयी। उन सभी उत्तम स्त्रियों को भगवान के द्वारपर रखकर पुनः स्वयं वकुलमालिका भगवान के निकट पहुँची। भगवान के निकट जाकर उसने भक्तिभाव से प्रणाम किया। पीछे भगवान को रत्न भूषित शय्यापर आंखे बन्द किये, कुछ सोचते हुए तथा विवश (मोहित) देखकर चरणसेवा पूर्वक स्वच्छ मन्दहास से युक्त होकर बोली। (६-११)

'उत्तिष्ठ देवदेवेश ! किं शेषे पुरुषोत्तम! ।
परमान्नं कृतं देव भोक्तुमागच्छ माधव ! ।। १२ ।।

किं वा त्वमार्तवच्छेषे सर्वलोकार्तिनाशन ।
मृगयामटता देव! किं दृष्टं भवता वने ।। १३ ।।

अवस्था ते विशालाक्ष ! कामुकस्येव दृश्यते ।
का दृष्टा देवकन्या वा मानुषी वाऽहिकन्यका ।
ब्रूहि मे त्वमचिन्त्यात्मन्कन्यां तां चित्तहारिणीम् ।। १४ ।।

हे देवदेवेश ! हे पुरुषोत्तम !! क्यों सोते हैं ? उठिये। हे देव ! परमान्न तैयार है, हे माधव, भोजनार्थ आइए। हे सकल लोकों के दुःख को नाशकरनेवाले, आप दुःखितों के समान क्यों सोये हैं। शिकार के लिये घूमते समय आपने वन में क्या देखा ? हे विशालाक्ष ! आपकी अवस्था कामार्त के सामान दीखती है, देव कन्या, मनुष्यकन्या या नागकन्या कौन देखी गयी। हे अचिन्त्य स्वरूप ! आप मुझसे उस चित्तहारिणी कन्या के बारे में कहे। (१२-१४)

**श्रीवराह उवाच :**

तस्यास्तद्वचनं श्रुत्वा निश्वासमकरोद्विभुः ।
निश्वसन्तं पुनः प्राह प्रीता वकुलमालिका ।। १५ ।।

'एवं मनोहरा का सा तवापि पुरुषोत्तम?'
तामवोचद्धृषीकेशो वक्ष्यामि श्रुणु तत्त्वतः ।। १६ ।।

श्री वराहजी बोले—उसके उन वचनों को सुनकर भगवान जोर से निश्वास लेंने लगे और सांस लेते हुए भगवान से पुनः प्रसन्न वकुलमालिका ने कहा कि हे पुरुषोत्तम! आपके भी मन को हरण करनेवाली वह कौन हैं? उससे हृषीकेश भगवान बोले—मैं कहता हूँ, सद्भाव से सुनो। (१५-१६)

## श्रीनिवासोक्तपद्मावतीपरिणयकारणानि

**श्रीभगवानुवाच :—**

'पुरा त्रेतायुगे पुण्ये रावणं हतवानहम् ।
तदा वेदवती कन्या साहाय्यमकरोच्छ्रियः ।। १७ ।।

सीतारूपाऽभवल्लक्ष्मीर्जनकस्य महीतलात् ।
गते मयि तु मारीचं हन्तुं पञ्चवटीवने ।। १८ ।।

ममानुजोऽपि मामेव सीतया चोदितोऽन्वियात् ।
तदन्तरे राक्षसेन्द्रो हर्तुं सीतामुपाययौ ।। १९ ।।

## पद्मावती के परिणय के कारण

श्री भगवान बोले—प्राचीनकाल पुण्य त्रेतायुग में मैंने रावण को मारा था। उस समय वेदवती कन्या ने लक्ष्मी की सहायता की थी। वही लक्ष्मी पृथ्वीतल से उत्पन्न होकर जनक को सीता रूप से प्राप्त हुई। पञ्चवटी वन में मरीच को मारने के लिए मेरे चले जाने पर सीता से प्रेरित हो मेरे भाई भी मेरे ही पीछे पीछे आये। इसी बीच सीता को हरने के लिए राक्षसेन्द्र आ पहूँचा। (१७-१९)

अग्निहोत्रगतो वह्निः तं ज्ञात्वा रावणोद्यमम् ।
आदाय सीतां पाताले स्वाहायां सन्निवेश्य च ।। २० ।।

तेनैव रक्षसा स्पृष्टां पुरा वेदवतीं शुभाम् ।
अग्नौ विसृष्टदेहां तां संहर्तुं रावणः पुनः ।। २१ ।।

सीताया रूपसदृशीं कृत्वा चैवोत्ससर्ज ह ।
सा रावणहृता भूत्वा लङ्कायां च निवेशिता ।। २२ ।।

हते तु रावणे पश्चात्पुनरग्निं विवेश सा ।

इसी बीच में अग्निहोत्र की अग्नि ने रावण के उस प्रकार के उद्यम को समझ, सीता को पाताल में लाकर, स्वाहा में निवेश करवाकर, उसी राक्षस (रावण) से पहले ही छुयी गयी अग्नि में प्रविष्ट सुन्दरी वेदवती को सीता के समान रूप बना रावण का संहार करने के लिए वहीं छोड़ दिया। वही रावण से हरी जाकर लंका में गई और रावण के मारे जानेपर पीछे फिर भी उसी ने अग्नि प्रवेश किया। (२०-२३)

अग्निस्तु रक्षितां लक्ष्मीं स्वाहायां मम जानकीम् ।। २३ ।।

दत्वा हस्ते च मामाह सीतया सहितं शिखी ।
'इयं वेदवती देव! सीतायाः प्रियकारिणी ।। २४ ।।

सीतार्थं राक्षसपुरे तेन बन्दीकृता स्थिता ।
तस्मादेनां वरेणैव प्रीणय त्वं श्रिया सह' ।। २५ ।।

इति वह्निवचः श्रुत्वा सीता मामवदच्छुभा ।
'मम प्रीतिकरी नित्यमियं वेदवती विभो ।
तस्मात्परं भागवतीं देवैनां वरय प्रभो' ।। २६ ।।

अग्नि द्वारा स्वाहा (ज्वाला) में रक्षिता लक्ष्मी अथवा मेरी जानकी को हाथों में सौंपकर सीता सहित मुझ से अग्नि देव ने कहा कि हे देव! यह सीता का प्रिय करनेवाली वेदवती है। सीता के लिए राक्षसनगरी में उस राक्षस

रावण से बन्दी बनाकर यही रखी गयी थी। इसलिये लक्ष्मी के साथ आप इसको वरदान से प्रसन्न करे। अग्नि के इस वचन को सुनकर सुन्दरी सीताजी ने मुझ से कहा कि हे विभो नित्य मेरी प्रसन्नता देनेवाली वेदवती यही है। इसलिये हे देव! इस भाग्यवती को भी वर लेवें। (२४-२६)

**श्रीभगवानुवाच :**

'तथा देवि करिष्यामि ह्यष्टाविंशे कलौ युगे।
तावदेषा ब्रह्मलोके वसत्वमरपूजिता ॥ २७ ॥

पश्चात्तु भूमितनया भविष्यति वियत्सुता'।
इति दत्तवरा पूर्वं मया लक्ष्म्या च सुन्दरी ॥ २८ ॥

अद्य नारायणपुरे सम्भूता धरणीतलात्।
पद्मासमा पद्मनेत्री पद्मा दत्तवरा सती ॥ २९ ॥

सखीभिरनुरूपाभिर्वने पुष्पाणि चिन्वती।
मृगयामटता तत्र मया दृष्टा मनोरमा ॥ ३० ॥

तस्या रूपं मया वक्तुं न शक्यं शतहायनैः।
लक्ष्म्येव च तया मेऽद्य सङ्गमो भविता यदि ॥ ३१ ॥

प्राणाः स्थिरा भविष्यन्ति सत्यमित्यवधारय।
त्वं तत्र गत्वा तां कन्यां दृष्ट्वा वकुलमालिके ॥ ३१ ॥

जानीहि रूपलावण्यादियं योग्येति चास्य वै।
अनवद्या विशालाक्षी पद्मेन्दीवरलोचना' ॥ ३३ ॥

श्री भगवान बोले—हे देवि! अठाइसवें कलियुग में ऐसा ही करूँगा, तब तक यह देवताओं से पूजित होकर ब्रह्मलोक में निवास करें। पीछे यही पृथ्वी पुत्री होकर आकाश राजा की राजपुत्री होगी। लक्ष्मी तथा मैं दोनों ने इस

सुन्दरी को पहले ही वरदान दिया था, आज वही नारायण पुर में पृथ्वीतल से उत्पन्न, कमला के समान, कमलाक्षी वर पायी हुई, अपने समानरूपवाली सखियों के साथ वन में फूलों को चुनती हुई, मनोरमा तथा सती पद्मा शिकार के लिए घूमते समय मुझसे देखी गयी। उसका रूप सैकड़ों वर्षों में भी मुझसे वर्णित नहीं हो सकता। लक्ष्मी ही की तरह यदि आज उससे मेरा सङ्गम हो जाता तो प्राणस्थिर हो जाते, तुम इसी को सत्य-सत्य जानो। (२७-३३)

## वियद्राजपुरं प्रति वकुलमालिकागमनम्

इत्युक्त्वा मोहमापन्नं तं प्राह वकुला पुनः ।
'इतो गच्छामि देवेश! मनोज्ञा तव यत्र सा ।। ३४ ।।

मार्गं वद रमाधीश ! गमिष्ये येन तां प्रति' ।

## आकाश राजा के पास वकुलमालिका का जाना

हे वकुलमालिके! तुम नारायणपुर जाकर उस कन्या को देख उसके रूप सौन्दर्य से जानोगी कि इसके योग्य यही है। अनिंद्य, सुन्दरी, विशालनेत्रा पद्म तथा इन्दीवर के समान आंखवाली इत्यादि कहकर मोहित हुए उनसे पुनः वकुलमालिका बोली कि हे देवेश! मैं अभी आपकी आज्ञा से यहाँ से जहाँ वह है, जाती हूँ। हे रमाधीश! रास्ता बतावें जिससे उसके पास जाऊँगी। (३४-३५)

एवमुक्तो रमाधीशस्तां प्राह वकुलस्रजम् ।। ३५ ।।

'इतो गच्छ महाभागे! श्रीनृसिंहगुहा यतः ।
तन्मार्गेणावतीर्याऽस्मात् भूधरेन्द्रान्मनोरमात् ।। ३६ ।।

अगस्त्याश्रममासाद्य दृष्ट्वा लिङ्गं तदर्चितम् ।
'अगस्त्येश' इति ख्यातं सुवर्णमुखरीतटे ।। ३७ ।।

तीरेणैव ततो गच्छ शुकब्रह्मऋषेर्वनम् ।
पश्यन्ती स्वर्णमुखरीं तत्र कल्लोलमालिनीम् ।। ३८ ।।

तत्र पद्मसरो नाम पावनं पद्मसंयुतम् ।
तत्र स्नात्वाऽथ तत्तीरे तपन्तं मुनिसत्तमम् ।। ३९ ।।

छायाशुकं नमस्कृत्य कृष्णं च बलसंयुतम् ।
आराध्यमानं मुनिना शुकेन सततं शुभे ।। ४० ।।

इन्द्रनीलमणिश्यामं पीतनिर्मलवाससम् ।
तीर्थयात्रां गमिष्यन्तं बलभद्रं सिताकृतिम् ।। ४१ ।।

उपासयन्तं मन्त्राणि मुक्तान्वितकरद्वयम् ।
उद्यन्तं पादुकायुक्तं बलभद्रं प्रणम्य च ।। ४२ ।।

आदाय स्वर्णकमलं सरसोऽस्माद्वरानने ।
तीर्त्वा सुवर्णमुखरीं वनान्युपवनानि च ।। ४३ ।।

अरणीतीरमासाद्य विश्रम्य च वनान्तरे ।
नारायणपुरीं दृष्ट्वा विस्मयं च गमिष्यसि ।। ४४ ।।

यह कहने पर रमापति भगवान उस वकुलमालिका से बोले—हे महाभागे यहाँ से, जहाँ श्री नृसिंह गुहा है, वहाँ जाओ। वहाँ से उसी रास्ते इस मनोरम पर्वत पर से उतरकर अगस्त्य ऋषि के आश्रम को जा, उन्हीं (अगस्त्य) से पूजित अगस्त्येश, ऐसा प्रसिद्ध स्वर्णमुखरी के तटपर लिङ्ग के दर्शन कर, तट-ही-तट से ब्रह्मर्षि शुकदेव जी के वन में तरङ्गयुक्ता स्वर्णमुखरी नदी को देखते-देखते आगे जाना। वहाँ पर कमलयुक्त पद्मसर नामक पवित्र तालाब है। हे सुमुखि! उसीमें स्नान कर, उसी के तीरपर तपस्या करते हुए मुनिसत्तम छाया शुक को नमस्कार कर, मुनिवर शुकदेव जी से सदा आराधित, इन्द्रनीलमणि के समान श्याम, पवित्र पीताम्बर पहने, तथा बली श्री कृष्ण जी एवं तीर्थयात्रा में जाते हुए, गौरवर्ण, मन्त्रों से उपासना करते हुए, मुक्ता के समान दोनों कर कमलवाले एवं ऊँचे-ऊँचे पादुकायुक्त श्री बलभद्र जी को नमस्कार कर, उसी तालाब से स्वर्णकमल लाकर, सुवर्णमुखरी तथा वन उपवन पार हो, अरणी नदी के तीर पर पहुँच विश्रामपूर्वक दूसरे जंगल में नारायणपुरी को देखकर आश्चर्य को प्राप्त हो जावोगी। (३९-४४)

तस्याश्चोपवने वृक्षान्पुष्पाढ्यान्फलसंयुतान् ।
पनसाम्रशिरीषांश्च कुन्दतिन्दुकपाटलान् ॥ ४५ ॥

पुन्नागनागवरुणरसालाङ्कोलचम्पकान् ।
वकुलामलकान्सालांस्तालहिन्तालपद्मकान् ॥ ४६ ॥

जम्बूनिम्बकदम्बैलापिप्पलीमधुकार्जुनान् ।
प्रियंगुहिंगुखर्जूरमायूराशोकलोध्रकान् ॥ ४७ ॥

अश्वत्थोदुम्बरप्लक्षबदरीभूर्जकीचकान् ।
चिञ्चाकिंशुकमन्दारशाल्मलीबीजपूरकान् ॥ ४८ ॥

पूगनारङ्गलिकुचनारिकेलवनाकुलान् ।
मल्लिकामालतीकुन्दयूथिकाकेतकीयुतान् ॥ ४९ ॥

करवीराब्जसम्पन्नान् राजरंभाविराजितान् ।
मयूरकीरगरुडशुकसारससङ्कुलान् ॥ ५० ॥

भृङ्गझङ्कारनिबिडारामान्सुमनोहरान् ।
पश्यन्ती परमं हर्षमवाप्य च नदीतटे ॥ ५१ ॥ ॥

गत्वा पुष्पोत्तरे मार्गे पुरीमिन्द्रपुरीसमाम् ।
गङ्गयेवावृतां नित्यं सरितारणिनामया ।
आकाशराजनगरीं गत्वा तत्रोचितं कुरु ॥ ५२ ॥

उसके उपवन को फूल-फल से युक्त, बृक्षों, पनसा, आम्र, शिरीष, कुन्द तूंत, पांडार, पुन्नाग, वरुण रसाल बेर, चम्पा, वकुल, आंवला, साल, ताड, हिंताड पद्म, जामन, नीम, कदम्ब, लाची, पीपर, जेठी मधु, अर्जुन, प्रियंगु, हिंगु खर्जूर, मायूर, अशोक, लांध, अस्वस्थ (पीपर) गुल्लर, प्लक्ष, पातालकोहशु चिचिडी,

पलाश, मदार, सेमर, बीजोरा, पुन्नाग, नारंगी, लिची, नारियल मुनिया, मल्लिका, मालती, कुन्द, यूथिका, केतकी, करवीर, कमल, राजरंभा वा राजकेला से युक्त, मोर, हाथी, गरुड, सुग्गे तथा सारस से भरा, भौरे के निविड झङ्कार से युक्त, मनोहर-मनोहर बाग-बगीचों को देखती हुई, नदी किनारों पर आनन्दित होकर, फूलों के उत्तरी रास्ते से सदा गङ्गा से घिरी हुई इन्द्रपुरी के समान अरणी नामकी नदी से घिरी हुई आकाशराजा की नगरी में जाकर वहाँ अपना यथोचित कार्य्य करो । (४५-५२)

श्रीवराह उवाच :

इत्यादिश्य सुराधीशः सखीं तां वकुलाभिधाम् ।
विसृज्य शयने शुभ्रे स शिश्ये श्रीसमन्वितः ।। ५३ ।।

श्री वराह जी बोले—ऐसी आज्ञा देकर सुराधीश भगवान उस वकुलमालिका सखी को बिदाकर स्वयं श्री लक्ष्मीजी के साथ, उस सुन्दर शैयापर सो गये । (५३)

प्रणम्य देवदेवेशं सखी वकुलमालिका ।
गुञ्जामणिसमाकारं रक्ताश्वमधिरुह्य सा ।। ५४ ।।

यथोक्तमार्गेण ययौ पश्यन्ती विविधान्मृगान् ।
मत्तेभान्पर्वताकाराञ्छ्वेतदन्तविभूषितान् ।। ५५ ।।

करिणीयूथसहितानुदकादानतत्परान् ।
सिंहाञ्छ्वेतघनप्रख्यान् सिंहीयूथैरनुद्रुतान् ।। ५६ ।।

शार्दूलर्क्षांश्च खड्गांश्च शरभान् गवयान् मृगान् ।
कृष्णसारांश्च गोमायून् शशांश्च प्रियकानपि ।। ५७ ।।

सारसांश्च मयूरांश्च मार्जारान्वनगोचरान् ।
वृकाञ्छुकान्सूकरांश्च सुवाचः पक्षिणस्तथा ।। ५८ ।।

पश्यन्ती विविधाकारांस्तुष्यन्ती च मुहुर्मुहुः ।
आससादारणीतीरं पश्चिमं पादपाकुलम् ।। ५९ ।।

देव देवेश भगवान को प्रणामकर वकुलमालिका सखी गुञ्जमणी के समान आकार के लाल घोडे पर सवार होकर अनेकों हरिणों, मृगों, पर्वताकार मदमत्त, उजले-उजले दांतों से शोभित हथिनियों के झुण्ड के साथ मद की धार देने में तत्पर हाथियों, सिंहनियों को झुण्ड के पीछे पीछे दौडती हुई श्वेतकेसर युक्त प्रसिद्ध सिंहों, शार्दूलों, चिडियों, शरभों गवयों, कृष्णसारों, सियारों, सुन्दर खरहों, सारसों मयूरों, जंगली बिडालों, हुंडारों, सुग्गों, सूकरों, सुन्दर मीठी वचन बोलनेवाली पक्षियों आदि अनेकों प्रकार के दृश्यों को देखती हुई बारम्बार सन्तुष्ट हो वृक्षों से भरे हुए आरणी नदी के पश्चिम तीर पर आ पहुँची । (५५-५९)

अवतीर्यारुणादश्वादगस्त्येशसमीपतः ।
दृष्ट्वागस्त्येश्वरं लिङ्गमगस्त्येन सुपूजितम् ।
तत्र स्नात्वा च पीत्वा च विशश्राम नदीतटे ।। ६० ।।

अपने लाल घोडे से उतरकर अगस्त्येश के निकट ही अगस्त्य ऋषि से पूजित अगस्त्येश्वर लिङ्ग को देखकर, उसने नदी में स्नान तथा जलपान कर नदी के किनारे विश्राम किया । (६०)

## दिव्योद्यानस्थाः पद्मावतीसखीःप्रति वकुलमालिकोक्तिः

तत्रागता राजगृहाद्योषितो देवसन्निधौ ।
सखीः पद्मालयास्ताः दृष्ट्वा वकुलमालिका ।
गत्वा समीपे तासां सा किंवदन्तीं स्म पृच्छति ।। ६१

## दिव्य उद्यानस्थ पद्मावती की सखी से वकुलमालिका का कथन

राजगृह से भगवान के समीप आयी हुई स्त्रियों को पद्मालया की सखी वकुलमालिका ने देखकर उनके निकट जाकर उनसे हाल चाल पूछा । (६१)

**वकुलमालिकोवाच :**

'का यूयं योषितो ब्रूत विचित्राभरणस्रजः ।
कुतस्समागताह्यत्र किं कार्यं वोऽमलाननाः ।। ६२ ।।

तास्तु तस्या वचः श्रुत्वा स्मितपूर्वमथाब्रुवन् ।
शृणुष्वावहिता देवि ! वयं वक्ष्यामहेऽधुना ।। ६३ ।।

वकुलमालिका बोली : – हे विचित्र विचित्र आभरण तथा मालाओं से युक्त स्त्रियों आप सब कौन हैं ? कहाँ से यहाँ आई हैं ? हे निर्मल मुखवालियो ! आपको यहाँ क्या काम है ? उसके वचन को सुनकर हँसती हुई वे सब बोली हे देवि ! ध्यान से सुनो, अभी हम सब कहती है । (६२-६३)

इति श्रीवराहपुराणे भूगोलोपाख्याने धरणीवराहसंवादे
वेङ्कटाचलमाहात्म्ये उत्तरार्धे पद्मावतीदर्शनेन श्रीनिवासस्य
मोहप्राप्त्यादिवर्णनं नाम पञ्चमोऽध्यायः ।

## षष्ठोऽध्यायः

## वकुलमालिकां प्रति सखीविनिवेदितपद्मावत्युदन्तः

**योषित ऊचु :—**

'वयमाकाशराजस्य शुद्धान्तनिलयाःस्त्रियः ।
सख्यः पद्मालयाया वै दुहितुर्वसुधापतेः ।। १ ।।

राजपुत्रीं पुरस्कृत्य गताः पूर्वं वनान्तरम् ।
कुर्वन्त्यः पुष्पापचयं राजपुत्र्यर्थमाकुलाः ।। २ ।।

वृक्षमूले समासीनास्तत्र पश्याम पूरुषम् ।
इन्द्रनीलशिलाश्याममिन्दिरामन्दिरोरसम् ।। ३ ।।

ईषत्स्मितमुखं चारुपीनदीर्घभुजद्वयम् ।
मृष्टपीताम्बरं हेमबाणबाणासनोज्ज्वलम् ।। ४ ।।

सुवर्णमुकुटं हारकेयूरादिविभूषितम् ।

पद्मावति विषयक कथा सखिसन वकुलापाय ।
श्रवणवियत दैवज्ञ फल, जन्म सुताङ्क दिखाय ।। १ ।।

विघ्नकथन मीठा वचन, हित पूजागस्त्येश ।
पद्मावति जननी सुनी, गृहागमन परमेश ।। २ ।।

मातासन कन्या कथन, लक्षणभगवतभक्त ।
सखिसह वकुला गमन तहं, मन्दिर से वहि बक्त ।। ३ ।।

## वकुलमालिका के प्रति पद्मावति सखियों की वृत्ति

स्त्रियाँ बोली :—हम सब चक्रवर्ती आकाश राजा की अन्तःपुरवासिनी तथा उनकी पुत्री पद्मालया (पद्मावती) की सखी हैं। पहले राजपुत्री को आगे कर, दूसरे वन में हम लोग चली गयी थी, और वहाँ फूल तोडती हुई, राजपुत्री के लिए व्याकुल तथा एक वृक्ष की जड़ के तले बैठी हुई, हम लोगों ने इन्द्रनीलमणि के समान श्यामल, हृदय में लक्ष्मीजी को रखनेवाले, मन्द मन्द मुसकान युक्त मुखवाले, सुन्दर, लम्बी तथा मोटी दो भुजावाले, शुद्ध पीताम्बर धारी, चमकाते हुए सोने के धनुष-बाण एवं सोने के मुकुट, हार, विजायठ आदि से विभूषित एक पुरुष को देखा। (१-४)

तं तु पद्मालया दृष्ट्वा सखी कमललोचनम् ॥ ५ ॥

द्रुतहेमनिभाकारा 'पश्य पश्ये' ति साऽब्रवीत् ।
पश्यन्तीनां तदाऽस्माकं गतोन्तर्धानमाशु सः ।
सा सखी मूर्छिताऽस्माभिर्नीता राजगृहं ततः ॥ ६ ॥

इस कमलाक्ष पुरुष को देखकर पिघले हुए सोने के समान शरीरवाली पद्मालया देवी ने देखो! देखो!! ऐसा कहा। वह हम लोगों को देखते-ही देखते शीघ्र अन्तर्धान हो गये और पद्मालया सखी मूर्च्छित हो गयी तथा पीछे हम लोगों से मकानतक पहूँचायी गयी। (५-६)

## पद्मावतीमुद्दिश्य दैवज्ञं प्रति वियद्राजकृतप्रश्नादिः

दृष्ट्वाऽस्वस्थां नृपः पुत्रीमपृच्छद्दैवचिन्तकम् ।
'वद विप्रेन्द्र ! पुत्र्या मे ग्रहचारफलं मुने' ॥ ७ ॥

बृहस्पतिसमो विप्रो विचार्याऽऽत्मनि खेचरान् ।
'अनुकूला ग्रहाः सर्वे तव पुत्र्या नृपोत्तम ॥ ८ ॥

किन्तु नित्यं ग्रहफलं किञ्चित् भ्रान्तिकरं नृप' ।

# ज्योतिषी से पद्मावती के बारे में राजा द्वारा बातों का पूछा जाना

पुत्री को अस्वस्थ होकर ज्योतिषी से राजा ने पूछा—हे विप्रेन्द्र मुनि! मेरी पुत्री के ग्रहगोचारादि फल बताइये। अपने मन में ग्रहों को विचारकर बृहस्पति के समान वह विद्वान ब्राह्मण बोला कि हे नृपोत्तम! तुम्हारी पुत्री के सभी ग्रह अनुकूल हैं, किन्तु हे राजन नित्य के ग्रहफल कुछ कुछ भ्रमोत्पादक है। (७-९)

तमुवाच पुनर्धीमान्प्रश्नकालं विचार्य च ॥ ९ ॥

छायां गुणित्वा लग्नं च फलानि च विचार्य च।
लग्ने लग्नाधिपश्चन्द्रः केन्द्रे चैव बृहस्पतिः ॥ १० ॥

निद्राति दिनपक्षी तु प्रश्नपक्षी तु राज्यगः।
शृणु राजन्फलं तस्य स्वास्थ्यमेव भविष्यति ॥ ११ ॥

उस बुद्धिमान ने प्रश्नकाल को विचार, छाया तथा लग्न सभी की गणना कर उसके फल को विचारकर कहा कि लग्नकाल में लग्नाधिपति चन्द्रमा तथा केन्द्र में बृहस्पति, दिन के पक्षी निद्रा में तथा प्रश्नकाल के पक्षी राजकारक हैं। हे राजन! इसका फल आरोग्य ही होगा। (१०-११)

उत्तमः पुरुषः कश्चिदागतः कन्यकां प्रति।
तं दृष्ट्वा मूर्च्छिता पुत्री तेन योगं समेष्यति ॥ १२ ॥

तेनैव प्रेषिता काचिदागमिष्यति कन्यका।
सा तु वक्ष्यति यद्वाक्यं तद्धितं ते भविष्यति ॥ १३ ॥

तत्कुरुष्व महाराज ! सत्यं सत्यं वदाम्यहम्।
किं च सर्वार्थदं यत्तु सर्वव्याधिविनाशनम् ॥ १४ ॥

वक्ष्यामि तत्कुरुष्वाद्य पुत्र्यास्तव सुखावहम्।
कारयागस्त्यलिङ्गस्य ब्राह्मणैरभिषेचनम्' ॥ १५ ॥

कोई उत्तम पुरुष इस कन्या के पास आया था, उसीको देखकर यह राजपुत्री मूर्च्छित हो गयी थी, और उसी का सहयोग प्राप्त करेगी। उसी पुरुष से भेजी हुई कोई कन्या आवेगी और वह जो कुछ बात कहेगी, वह सब तुम्हें हितकारक होगी। हे राजन ! मैं सत्य-सत्य कहता हूँ, आप यही करे, जो सर्वार्थ को देनेवाला तथा सर्व व्याधियों का नाशकरनेवाला है, मैं आपकी पुत्री के लिए वही सुखोत्पादक बातें कहता हूँ। आप आज ऐसा करें कि अगस्त्य लिङ्ग को ब्राह्मणों द्वारा अभिषेकादि करवाइये। राजा से इतना कहकर वह दैवज्ञ ज्योतिषी घर चला गया। (१२-१५)

## दैवज्ञोक्त्याऽगस्त्यलिङ्गार्चनाय विप्रादिप्रेषणम्

इत्युक्त्वाथ गृहं यातो राजानं दैवचिन्तकः।
आकाशराजोऽपि तदा विप्रानाहूय वैदिकान् ॥ १६ ॥

अभ्यर्च्याऽऽज्ञापयामास 'गत्वा देवालयं द्विजाः।
महाभिषेकं शम्भोश्च कुरुध्वं मन्त्रपूर्वकम्' ॥ १७ ॥

इत्यनुज्ञाप्य तानस्मानाहूयाभ्यवदच्छुभे ! ।
'महाभिषेकसम्भारान्सम्पादयत कन्यकाः ॥ १८ ॥

इत्याज्ञप्ता नृपेणैवं वयं देवालयं गताः।
ब्रूहि त्वं सुभगेऽस्माकं त्वदागमनमञ्जसा ॥ १९ ॥

कुतोऽसि कस्य वाऽर्थेन क्व वा जिगमिषा हिते ? ।
दिव्याश्वमधिरुह्येमं देवलोकादिवागता ॥ २० ॥

## दैवज्ञ के कथनानुसार अगस्त्यलिङ्ग की पूजा के लिए ब्राह्मणों को भेजना

तब आकाश राजा ने भी वैदिक ब्राह्मणों को बुला, उनकी पूजाकर आज्ञा प्रदान किया कि हे ब्राह्मणो ! आप लोग देव मन्दिर में जाकर शंकर का महाभिषेक

मन्त्र पूर्वक करें। उन सबों को इतनी आज्ञा देकर पुनः उन्होंने हम लोगों से बुलाकर कहा—'हे कन्याओं! महाभिषेक के सभी संभारों का सम्पादन करो। राजा से यह आज्ञा पाकर हम सभी देवालय आयी हैं। हे सुन्दरी! अब तुम अपने आगम के बारे में शीघ्र कहो तुम कहा से तथा किसके लिए आई हो? तुम्हारी कहाँ जाने की इच्छा है तुम इस दिव्य घोड़े पर चढ़कर देवलोक से आयी हुई के समान मालूम होती हो। (१६-२०)

**श्रीवराह उवाच :**

इति ताभिस्तदा पृष्टा हृष्टा वकुलमालिका ।
प्रोवाच वाचं मधुरां हर्षयन्तीव बालिकाः ।। २१ ।।

श्री वराह जी बोले :—इस प्रकार उनसे पूछे जाने पर वकुलमालिका प्रसन्न होकर उन बालाओं से मधुर वचन बोली। (२१)

**वकुलमालिकोवाच :**

'श्रीवेङ्कटाद्रेः प्राप्ताऽहं नाम्ना वकुलमालिका ।
धरणीं द्रष्टुकामाऽहमारुह्येमं तुरङ्गमम् ।। २२ ।।

द्रष्टुं शक्या भवेद्देवि ! किमु तत्र नृपालये' ।
इति तस्याः वचश्श्रुत्वा ताः प्रोचुर्नृपकन्यकाः ।। २३ ।।

अस्माभिः सहिता त्वं वै द्रक्ष्यसे धरणीं शुभे ।
इत्युक्ता सा ततस्ताभिरागतानृपमन्दिरम् ।। २४ ।।

वकुलमालिका बोली—वकुलमालिका नामवाली मैं श्री वेङ्कटाद्रि से धरणी देवी को देखने की इच्छा से इस घोडे पर चढकर आयी हूँ। हे देवि! क्या उस राजभवन में वह देखी जा सकती है? उसके उस वचन को सुनकर वे कन्याएँ बोलीं कि हे सुभगे! हम लोगों के साथ-साथ तुम धरणी देवी को देख सकोगी। उनके ऐसा कहने पर वह उनके साथ राजमन्दिर में आयी। (२२-२४)

## धरणीकृतप्रश्नस्य पुलिन्दिनीप्रतिवचनम्

आगच्छन्तीषु तास्वेवं धरणी तु पुलिन्दिनीम् ।
आयान्तीं वीथिकायां सा सगुञ्जाशङ्खभूषिताम् ।। २५ ।।

शिशुं स्तनन्धयं पृष्ठे बद्धा वस्त्रांचलेन वै ।
'वदामि सत्यं शृणुत भूतं भव्यं भविष्यकम्' ।। २६ ।।

वदन्तीं वीथिवीथीषु तामाहूय शुचिस्मिता ।
स्वर्णशूर्पं समादाय तस्मिन्मुक्ता निधाय च ।। २७ ।।

त्रिप्रस्थमात्रांस्त्रीन् राशीन्कृत्वा तस्यै निधाय च ।
'वद सत्यं पुलिन्दे त्वमेष्यद्वा भूतमेव वा' ।। २८ ।।

इत्येवं धरणीदेवी पृच्छन्ती तां स्थिताऽभवत् ।

## धरणी के प्रश्नों का पुलिन्दिनी से उत्तर पाना

उन सबों के इस प्रकार, आते समय राजमहिषी धरणी देवी गली में आती हुई, गुञ्जाशंख आदि से भूषित, स्तनपान करनेवाले बच्चे को वस्त्र में बाँध कर पीठपर रखे एवं भूत तथा भविष्य की सब बातों को सत्य-सत्य बताती हूँ—ऐसा रास्ते-रास्ते में कहतीं हुई पुलिन्दिनी (शकुन कहनेवाली) को बुलाकर हँसती हुई, सोने का सूप लाकर उसमें तीन, तीन सेर के मुक्ता के तीन ढेर रखकर, बोली कि हे पुलिन्दे! भूत या भविष्य कोई भी तुम सत्य-सत्य कहो। ऐसा पूछती हुई धरणी देवी वहाँ ठहर गयी। (२५-२९)

पृष्टा साऽवददस्यास्तु मनसा यद्विचिन्तितम् ।। २९ ।।

'मध्यराशौ चिन्तितं ते वद कल्याणि मे ऋजु ।
ओ'मित्याहाऽथ धरणी पुलिन्दां राजवल्लभा ।। ३० ।।

इस प्रकार पूछी जानेपर वह (पुलिन्दिनी) जो कुछ धरणी देवी ने मन में सोचा था उसे बोली। हे कल्याणि! तुमने मध्यम राशि में चिन्तन किया? कहो, सत्य है? राजवल्लभ धरणी देवी ने पुलिन्दा से 'हां' कहा। (३०)

**धरण्युवाच** :

'राशिरुक्तः फलं ब्रूहि धनराशिं ददामि ते'।

धरणी देवि बोली! राशि तो बतादी, अब फल बताओ, मैं तुमको धन की राशि दे दूँगी। (३१)

**पुलिन्दोवाच** :

'सत्यं वदामि ते सुभ्रु! शिशोरन्नं प्रयच्छ मे ॥ ३१ ॥

इत्युक्ता सा तु धरणी स्वर्णपात्रेऽन्नमाददे।
'दत्वा तस्यै पुलिन्दिन्यै' सत्यं ब्रूहीति साऽवदत् ॥ ३२ ॥

पुलिन्दा बोली—हे सुन्दर भृकुटिवाली! मैं सत्य-सत्य बताऊँगी, मुझको लड़के के लिए (पहिले) कुछ अन्न दे दो। उसके ऐसा कहने पर धरणी देवी सोने के पात्र में अन्न ले आयी और उसे पुलिन्द को देकर बोली—(अब) सत्य-सत्य कहो। (३२)

सक्षीरमन्नमादाय दत्वा पुत्राय भामिनी।
सा सत्यमवदत्सुभ्रूर्दुहितुर्देहशोषणम् ॥ ३३ ॥

पुरुषादागतं भीरु तद्रूपादर्शनादियम्।
अङ्गतापं समापन्ना ह्यनङ्गशरपीडिता ॥ ३४ ॥

स तु देवादिदेवो वै वैकुण्ठादागतस्स्वयम्।
श्रीवेङ्कटाद्रिशिखरे स्वामिपुष्करिणीतटे ॥ ३५ ॥

मायावी परमानन्दः श्रिया सह रमापतिः ।
कामरूपी विहरते स्वभक्ताभीष्टदो हरिः ।। ३६ ।।

दूध के साथ अन्न पा, उसे पुत्र को देकर उस स्त्री ने सत्य-सत्य कहा। हे भीरु! तुम्हारी सुन्दरी पुत्री के शरीर को सुखा देने का कारण एक पुरुष द्वारा प्राप्त हुआ है। उस पुरुष के रूप को न देखने से यह पुत्री काम देव के बाणों से पीडित तथा शरीर ताप से जल रही है। वह तो देवादिदेव, स्वयं वैकुण्ठ से आये हुए, श्री वेङ्कट पर्वत के शिखर पर स्वामिपुष्करिणी के तीर पर रहनेवाले कामरूपी, महामायावी परमानन्द पुरुष तथा अपने भक्तों के अभीष्ट को देनेवाले भगवान श्री लक्ष्मी जी के साथ कामरूपी होकर विहार करते हैं। (३३-३६)

स तुरङ्गं समारुह्य विहरन्काननान्तरे ।
आगत्योपवनं राज्ञि ! तव कन्यां सदृष्टवान् ।। ३७ ।।

रमासमामिमां दृष्ट्वा स्वयं कामवशं गतः ।
स्वसखीं ललितां देवः प्रेषयिष्यति तेऽन्तिकम् ।। ३८ ।।

रमेव तं समेत्यैषा रमिष्यति सुखं चिरम् ।
एतत्सत्यं मम वचः तस्याद्यैव नृपात्मजे ।। ३९ ।।

पुत्रस्यान्नं प्रयच्छे'ति तूष्णीमास पुलिन्दिनी ।

हे रानी! उन्होंने ही घोडे पर सवार हो, दूसरे-दूसरे जङ्गलों में विचरते हुए, आपके उपवन में आकर आपकी पुत्री को देखा। इसको साक्षात रमादेवी के समान देखकर वह स्वयं कामवश हो गये। वह भगवान अपनी सखी ललिता देवी को तुम्हारे पास भेजेंगे। यह पुत्री उनको पाकर रमादेवी ही के समान अनन्त काल तक सुख से रमण करेगी। यह हमारी बात सत्य है। हे राजपुत्रि! मेरे लड़के के लिये कुछ अन्न दो, ऐसा कहकर वह पुलिन्दिनी चुप हो गयी। (३७-४०)

अन्नं दत्वा पुनर्भूमिं तस्यै तां विससर्ज च ।। ४० ।।

तस्यां विनिर्गतायां तु पुलिन्दिन्यामनिन्दिता ।
उत्थाय चाङ्गणात्तस्माद्विवेशान्तःपुरं शुभम् ।। ४१ ।।

यत्र पद्मालया कन्या समास्ते स्वसखीवृता ।
गत्वा पुत्रीसमीपस्थाः कन्याः कामातुरां सुताम् ।। ४२ ।।

'पुत्रि! किं ते करिष्यामि वस्तु किं वा प्रियं शुभे ।'
इति मात्राऽभिपृष्टा सा मन्दमाह मनस्विनी ।। ४३ ।।

धरणी देवी ने उसको पुनः अन्न देकर विसर्जित किया। पुलिन्दा के चले जाने पर अनिन्दिता ने उस आंगन से उठकर सुन्दर अन्तःपुर में प्रवेश किया; जहाँ अपनी सखियों से कन्या पद्मालया परिवृत थी। वहाँ जाकर अपनी कामातुरा पुत्री तथा उसके निकट रहनेवाली कन्याओं से पूछी-हे पुत्री, हे कन्याओं, तुम्हारे लिए मैं क्या करूँ? हे शुभे! कौन सा पदार्थ तुमको प्रिय है? माता से ऐसा पूछे जाने पर वह मनस्विनी पुत्री धीरे धीरे बोली। (४०-४३)

## पद्मावतीनिवेदितभगवद्भागवतयोर्लक्षणानि

'नेत्राभिरामं यल्लोके सतामपि मनःप्रियम् ।
यं द्रष्टुकामा ब्रह्माद्या यत्तु सर्वगतं महत् ।। ४४ ।।

तेजसामपि तेजस्वी देवानामपि दैवतम् ।
भक्तैस्सद्भिरिह प्राप्यमभक्तैर्न कदाचन ।। ४५ ।।

तस्मिन्नेव मनो मेऽम्ब ! वस्तुनीह प्रवर्तते ।
तदेवान्विष्यतां मातर्भक्तानां सर्वकामदम् ।। ४६ ।।

हे माता ! जो संसार में आंखों के प्यारे एवं सज्जनों के भी प्रिय हैं, जिसको देखने की इच्छा ब्रह्मादियों को भी है; जो महान एवं सर्वव्यापी है; जो तेजस्वियों में भी तेजस्वी, देवताओं के भी देवता और सच्चे भक्तों को ही प्राप्य तथा अभक्तों के कभी भी नहीं प्राप्य हैं उसी परम पुरुष में मेरा मन लग गया है। हे माता! उसी भक्तों के सब कामनाओं को पूर्ण करनेवाले को खोज दो। (४४-४६)

**श्री वराह उवाच :—**

एतच्छ्रुत्वाऽथ धरणी तामपृच्छत् पुनः सुताम् ।
तद्भक्तलक्षणं ब्रूहि यैः प्राप्यं तत्सुलोचने' ।। ४७ ।।

श्री वराह भगवान बोले—यह सुनकर धरणी देवी ने उस पुत्री से पुनः पूछा। हे सुलोचने ! उन भक्तों का लक्षण बताओ; जिनसे वे प्राप्य है। (४७)

**पद्मालयोवाच :—**

'भक्तानां लक्षणं मातः! शृणु गुह्यं समाहिता ।
शङ्खचक्राङ्किते नित्यं भुजयुग्मे वसुन्धरे ।। ४८ ।।

ऊर्ध्वपुण्ड्रं सान्तरालं तेषामेव विशेषतः ।
पुण्ड्राणि द्वादश पुनर्धारयन्ति तथाऽपरे ।। ४९ ।।

ललाटोदरहृत्कण्ठे जठरे पार्श्वयोरपि ।
भुजद्वन्द्वे सयुग्मे च पृष्ठे च गलपृष्ठके ।। ५० ।।

केशवादीनि नामानि द्वादशाङ्गेषु द्वादश ।
'वासुदेवे'ति तन्मूर्ध्नि धारयन्ति नमोऽस्त्विति ।। ५१ ।।

तेषां तु नियमान्वक्ष्ये मातः शृणु मनोरमान् ।

पद्मालया बोली—हे माता! भक्तों का गुह्य लक्षण ध्यान से सुनो। हे माता हे वसुन्धरे! उनकी शङ्खचक्र से अङ्कित युगल भुजाओं पर विशेषतः अन्तराल के साथ साथ ऊर्ध्वपुण्ड्र रहता है। पुनः दूसरे भक्तगण बारह पुण्ड्र को ललाट, पेट, हृदय, कण्ठ, उदर, दोनों पार्श्व (बगल) दोनों बाहुओं पीठ तथा गल पृष्ट पर "केशव" आदि बारह नामों को और शिर पर "वासुदेव" ऐसे नाम का उच्चारण करते हुए तथा नमोस्तु कहते हुए धारण करते हैं। हे माता उनके मनोहर नियमों को कहती हूँ, सुनो। (४९-५१)

वेदपारायणरताः कर्म कुर्वन्ति वैदिकम् ।। ५२ ।।

सत्यं वदन्ति ये देवि! नासूयन्ति परान्क्वचित् ।
परनिन्दां न कुर्वन्ति परस्वं न हरन्ति ये ।। ५३ ।।

न स्मरन्ति न पश्यन्ति न स्पृशन्ति कदाचन ।
परदारान् सुरूपाञ्श्च ये च तान् विद्धि वैष्णवान् ।। ५४ ।।

सर्वभूतदयावन्तः सर्वभूतहिते रताः ।
सदा गायन्ति देवेशमेतान्भक्तानवेहि वै ।। ५५ ।।

येन केन च सन्तुष्ठाः स्वदारनिरताश्च ये ।
वीतरागभयक्रोधास्तान्भक्तान्विद्धि वैष्णवान् ।। ५६ ।।

एवंविधैर्गुणैर्युक्ताः पञ्चायुधधरा अपि ।

जो वेदों के जप में आसक्त रहकर, वैदिक कर्मों को करते हैं; जो सत्य बोलते हैं, दूसरों से कभी असूया या घृणा तथा निन्दा नहीं करते जो कभी दूसरों के धन को नहीं लेते और जो दूसरों की सुन्दर स्त्रियों के रूप को कभी भी नहीं देखते, न स्मरण करते, वा न छूते हैं, उन्हीं भक्तों को हे देवि! वैष्णव समझो! जो सब जीवों पर दया करनेवाले, सभी जीओं की भलाई में लगे हुए तथा सदा भगवान का यशगान करनेवाले हैं, उन्ही को भक्त जानो। जो जिस किसी प्रकार भी सन्तुष्ठ; अपनी ही स्त्री में निरत, राग, द्वेष, क्रोध एवं भय से रहित हों, जो पाँच आयुधों, (शंख, चक्र, गदा, खड्ग तथा धनुष) को धारण करनेवाले होकर भी इन इन गुणों से युक्त हैं, उन्हें ही वैष्णव जानो। (५२-५६)

पित्रा चाऽऽचार्यरूपेण शिष्टेनान्येन वा पुनः ॥ ५७ ॥

स्वगृह्योक्तविधानेन वह्निमादाय वै बुधः ।
चक्राद्यायुधमन्त्रेण जुहुयात्षोडशाहुतीः ॥ ५८ ॥

मूलमन्त्रेण सूक्तेन पौरुषेण ततः परम् ।
जातवेदः सुमन्त्रेण पश्चादष्टोत्तरं शतम् ॥ ५९ ॥

हुत्वा महाव्याहृतिभिश्चक्रादींस्तत्र तापयेत् ।
सह्यान्सुतप्तान्गुरुणा मन्त्रवद्धारयेत् बुधः ॥ ६० ॥

भुजद्वये शङ्खचक्रे मूर्ध्नि शार्ङ्गशरौ तथा ।
ललाटे तु गदा धार्या हृदये खड्गमेव च ॥ ६१ ॥

एवं धार्याणि पञ्चैव विष्णुभक्तैर्मुमुक्षुभिः ।
अथवा भुजयोश्चक्रशंखौ चैव सुलक्षणौ ॥ ६२ ॥

एवं लाञ्छनयुक्ता ये भक्तास्ते वैष्णवा स्मृताः ।
तैरेव लभ्यं तद्ब्रह्म सदाचारसमन्वितैः ॥ ६३ ॥

तस्मिन्नेव मम प्रीतिस्तत्प्राप्तिं कांक्षते मनः ।
मातर्विष्णुं विनान्येषु वाञ्छा काचिन्नजायते ॥ ६४ ॥

स्मरामि श्यामलं विष्णुं वदामि हरिमच्युतम् ।
तेनैव मातर्जीवामि तद्योगे चिन्त्यतां विधिः ॥ ६५ ॥

पिता रूप आचार्य अथवा दूसरे ही किसी शिष्ठ गुरुजन द्वारा, विद्वान स्वगृह सूत्र की विधि से अग्नि को लाकर, चक्रादि आयुधों के मन्त्रों से सोलह-सोलह आहुति करे। मूल मन्त्र से, पश्चात पुरुष सूक्त से, पुनः अग्निमन्त्र से अष्टोत्तरशत

वा एक सौ आठ वार आहुति करे तथा महाव्याहृतियों से चक्रादि को करे। पीछे विद्वान उसे सहन करने लायक गरम कर गुरु से मन्त्र को उच्चारण कराकर धारण करे। दोनों भुजाओं में शंख तथा चक्र मस्तक पर शाङ्गवीण, ललाट में गदा और हृदय में खड्ग को धारण करे। मोक्ष की इच्छावाले वैष्णव से इस प्रकार उक्त पांचों ही (चिन्ह) धारण किये जाते हैं अथवा भुजाओं में सुलक्षण शंख चक्र के चिन्ह धारण करवाले। चिन्हों से जो भक्त युक्त हो वहीं वैष्णव भक्त हैं। उन्ही सदाचार युक्त भक्तों से वह ब्रह्म प्राप्य हैं। उन्ही (ब्रह्म) में मेरा प्रेम हैं, और मेरा मन उन्ही को पाने की इच्छा करता है? हे माता! विष्णु के सिवाय और किसी से मेरी इच्छा नहीं जाती। मैं श्यामल विष्णु को ही स्मरण करती हूँ। और अच्युत भगवान का ही भजन करती हूँ। हे माता उन्हीं से मैं जीऊँगी, अतः उनसे मिलने का उपाय करो। (५७-६५)

**श्रीवराह उवाच :—**

इत्युक्त्वा मातरं दीनां विररामाम्बुजानना ।
तत् श्रुत्वा चिन्तयामास विष्णुः प्रीतः कथं भवेत् ।। ६६ ।।

श्रीवराहजी बोला—इस प्रकार दुखिया माता से कह कमलमुखी चुप हो गई। वह उसे सुनकर सोचने लगे कि विष्णु भगवान किस प्रकार प्रसन्न हो सकते हैं। (६६)

## वकुलमालिकया सार्धं सखीनां धरणीसमीपे आगमनम्

एतस्मिन्नन्तरे कन्या अगस्त्येशं समर्च्य च ।
आगता धरणीं द्रष्टुं सहैव वकुलस्त्रजा ।। ६७ ।।

आगतान्ब्राह्मणाँस्तत्र पूजयित्वा सुभोजनैः ।
दत्वाऽथ दक्षिणाः पूर्णा वस्त्रालङ्कारसंयुताः ।। ६८ ।।

आशिषो वाचयित्वाऽथ वाञ्छितार्थस्य सिद्धये ।
विसृज्य ब्राह्मणान्सर्वानथापृच्छत्स्वयोषितः ।
पूजयित्वा ह्यगस्त्येशमागतास्ता मनस्विनीः ।। ६९ ।।

## वकुलमालिका के साथ सखियों का धरणी के पास आना

इसी बीच वह कन्या अगस्त्येश की पूजा समाप्त कर धरणी देवी को देखने के लिए वकुलमालिका के साथ आ गयी। वहाँ आये हुए ब्राह्मणों का सुन्दर सुन्दर भोजनादि से पूजन कर, वस्त्र अलङ्कारादि के साथ साथ पूरी-पूरी दक्षिणा दे, वांछित अभिलाषा की सिद्धि का आशीर्वाद पाकर तथा सभी ब्राह्मणों को विसर्जित (विदा) कर अगस्त्येश भगवान की पूजा करने आयी हुई अपनी मनस्विनी स्त्रियों से उसने पूछा। (६७-६९)

इति श्रीवाराहपुराणे भूगोलोपाख्याने धरणीवराहसंवादे श्रीवेङ्कटाचल-माहात्म्ये उत्तरार्धे वकुलमालिकां प्रति सखीनिवेदित-पद्मावत्युदन्त-विष्णुभक्तलक्षणादिवर्णनं नाम षष्ठोऽध्यायः।

## सप्तमोऽध्यायः

# धरणीदेव्यै वकुलमालिकानिवेदितश्रीनिवासोदन्तः

**धरण्युवाच :—**

'कैषा ब्रूत वरा कन्या युष्माभिस्सङ्गता कुतः ? ।
किमर्थमागता चेह पूज्यैषा प्रतिभाति मे ? ।। १ ।।

धरणी से वकुला कथन, श्रीनिवास संदेश ।
वियतमन्त्रणा ब्याह का, गिरतपशंख नरेश ।। १ ।।

गुरुमत परिणय लाभ हठि, प्रेषण शुक प्रभु पास ।
मण्डप गृह साजन फिरन, शुक वकुला प्रभु वास ।। २ ।।

ब्याह व्यवस्था शुक कथन, निजमाला शुक संग ।
पद्मावति प्रेषण करन, अङ्गिकार धरि अङ्ग ।। ३ ।।

## श्रीनिवास का कथन वकुलमालिका द्वारा श्री धरणी देवी से कहा जाना

धरणी देवी बोली—हे कन्याओं ! यह तुम लोगों के साथ आयी हुई कौन है ? तथा कहाँ से और किसलिये यहाँ आई हैं ? मुझको यह बहुत ही पूज्या मालूम होती है। (१)

**कन्यका ऊचु :—**

एषा दिव्याङ्गना देवी त्वयि कार्यार्थमागता ।
देवालये सङ्गतेयमस्माभिः शिवसन्निधौ ।। १ ।।

पृष्टाऽवदच्च 'भवतीं द्रष्टुमेवागऽऽतेति वै ।
शक्या द्रष्टुं राजगृहे मया राज्ञो मुखेन वः' ।। ३ ।।

एवं पृष्टास्ततो ब्रूम 'सहास्माभिश्च गम्यताम् ।
वयं तु धरणीदास्यो गमिष्यामो नृपालयम्' ।। ४ ।।

इत्युक्त्वाऽस्माभिरायाता त्वत्समीपं वसुन्धरे ! ।
भक्त्या पृच्छ्यतामेषा 'किमित्यागमनं तव' ।। ५ ।।

कन्याएँ बोली—यह दिव्याङ्गना देवी आपके ही पास काम से आई है, देवालय में श्री शिवजी निकट ही इनका साथ हुआ। यह पूछने पर बोली कि आपको ही देखने आई हैं क्या मुझसे राजगृह में प्रधान महिषी देखी जा सकती हैं? ऐसा पूछने पर हम लोगों ने कहा कि हम लोगों के साथ चलिये। हम लोग धरणी देवी की दासियाँ हैं और राजगृह में ही जायेंगी। हे वसुन्धरे! ऐसा कहने पर ये हम लोगों के साथ-साथ आई। अब आप ही से पूछी जाय की यहाँ आपका आगमन किस लिये हुआ है। (२-५)

**श्रीवराह उवाच :—**

इति तासां वचःश्रुत्वा तामपृच्छद्वसुन्धरा ।

श्री वराह भगवान बोले—उनकी इन बातों को सुनकर धरणी देवी ने उससे पूछा।

**धरण्युवाच :—**

'कुतस्त्वमागता देवी ! किं वा कार्यं मया तव ।
ब्रूहि सत्यं करिष्यामि त्वदागमनकारणम् ।। ६ ।।

धरणी देवी बोली—हे देवि! आप कहाँ से आयी है? आपको मुझसे कौन सा काम है? आप सत्य सत्य कहें, मैं आपके आगमन के प्रयोजन को अवश्य करूँगी।

**वकुलमालिकोवाच :—**

वेङ्कटाद्रेस्समायाता नाम्ना वकुलमालिका ।
स्वामी नारायणोऽस्माकमास्ते श्रीवेङ्कटाचले ।। ७ ।।

कदाचिद्धयमारुह्य हंसशुक्लं मनोजवम् ।
मृगयार्थं गतो राज्ञो वेङ्कटाद्रेः समीपतः ।। ८ ।।

वनानि विचरन्काले शोभने कुसुमाकरे ।
पश्यन्मृगान्गजान्सिंहान् गवयाञ्छरभान् रुरून् ।। ९ ।।

शुकान्पारावतान्हंसान्पक्षिणोऽन्यान्वनान्तरे ।
गजराजं तत्र कञ्चिद्यूथपं मदवर्षिणम् ।
करेणुसहितं तुङ्गमन्वगच्छत्सुरोत्तमः ।। १० ।।

वकुलमालिका बोली—वेङ्कटाद्रि से आयी हूँ, नाम वकुलमालिका है । हमारे स्वामी नारायण भगवान श्री वेङ्कटाचल पर हैं । किसी समय हंस के समान उजले मनोवेगवाले घोडे पर चढ़ कर शिकार खेलने को वेङ्कटाद्रि के समीप से जाते हुए उस सुरोत्तम ने जंगलों में घूमते-घूमते सुन्दर फूलों से भरे जंगलों में मृगों, हाथियों सिंहों, गवयों, शरभों, रुरुओं, सुग्गों, कबूतरों, हँसों तथा अन्यान्य अनेकों पक्षियों को देखते हुए, वहीं किसी मद झरते यूथाधिपति गजराज के पीछे ऊपर सूंढ उठाये हथिनियों को साथ-साथ जाते देखा । (७-१०)

## श्री श्रीनिवासोक्त्या शङ्खनृपस्य स्वामितीर्थे तपः कारणम्

वनाद्वनान्तर गत्वा नृप शङ्खमुपागमत् ।
तपस्यन्तं बृहच्छैले प्रतिष्ठाप्य जनार्दनम् ।। ११ ।।

श्रीभूमिसहितं नित्यमर्चयन्तश्च भक्तितः ।
शङ्खनागबिलं नाम सरः पावनमुत्तमम् ।। १२ ।।

तत्सरस्तीरमासाद्य तुरङ्गादवरुह्य च ।
राजवेषं समासाद्य तमपृच्छन्नरोत्तमम् ।
'क्रियते किं नृपश्रेष्ठ! पादेऽस्मिञ्छेषभूभृतः ।। १३ ।।

## भगवान के कहने से शंखराजा का तपस्या करना

एक वन से दूसरे वन में जाते समय वे एक बड़े पर्वत शिलापर जनार्दन भगवान को स्थापितकर तपस्या तथा प्रतिदिन श्री एवं भूदेवीसहित भगवान की भक्ति से पूजा करनेवाले राजा के पास जाकर वहाँ जो शंखनाद सरोवर है उसके तीर को पाकर, घोडे से उतरकर, राजा का भेष धारण किये हुए उस नरोत्तम से पूछा—"हे विलनामक पवित्र एवं उत्तमनृपश्रेष्ठ ! इस शेषाचल पर्वत के जड़तले आप क्या करते हैं । (११-१३)

शङ्ख उवाच :—

'अहं हैहयदेशीयः पुत्रः श्वेतस्य भूभृतः ।
महाविष्णोः प्रीतयेऽत्र कृतवानखिलान्क्रतून् ।। १४ ।।

अदर्शनान्महाविष्णोर्निर्विण्णोऽहं नृपात्मज ।
तदानीमवदद्दिव्या वाणी सर्वार्तिनाशिनी ।। १५ ।।

'राजन्नात्र भविष्यामि प्रत्यक्षं ते वचः शृणु ।
गच्छ नारायणाद्रिं त्वं तपःकुर्वि'ति मां स्फुटम् ।। १६ ।।

शङ्ख बोले :—मैं हेहय देशीय राजा श्वेत का पुत्र हूँ । महाविष्णु को प्रसन्न करने के लिए मैंने यहाँ सभी यज्ञों को किया । हे नृपात्मक ! महाविष्णु के दर्शन नहीं मिलने से मैं दुखित था । उसी समय सब दुःखों का नाश करनेवाली दिव्य (आकाश) वाणी ने मुझको स्पष्ट कहा कि हे राजन ! मैं यहाँ नहीं प्रत्यक्ष होऊँगा । मेरी बात सुनो, तू नारायणाद्रि को जाओ और वहाँ ही तपस्या करो । (१४-१६)

ततो देशमहं त्यक्त्वा तपसाऽराधयाम्यहम् ।
अत्र देवं नृपाचिन्त्यं प्रतिष्ठाप्य श्रियःपतिम् ।। १७ ।।

अगत्स्यानुगृहान्नित्यमर्चयामि विधानतः' ।
इति तस्य वचः श्रुत्वा सोत्प्रासं प्राह तं विभुः ।। १८ ।।

तभी से मैं उस देश को छोड़कर यहाँ तपस्या एवं आराधना करता हूँ। हे नृप! यहाँ उसी अचिन्त्य श्रीपति भगवान की प्रतिस्थापना कर अगस्त्यजी को कृपा से मैं विधि-विधान से पूजा करता हूँ। उसकी इन बातों को सुनकर भगवान उपहास के साथ बोले। (१७-१८)

'गच्छ नारायणाद्रिं त्वमस्य पादे किमास्यते ? ।
आरुह्यानेन मार्गेण पश्चिमे शिखरे स्थितम् ।। १९ ।।

प्रणम्य विष्वक्सेनं तं बालं न्यग्रोधमूलतः ।
स्वामिपुष्करिणीं गत्वा स्नात्वा तीरेऽथ पश्चिमे ।। २० ।।

अश्वत्थं तत्र वल्मीकं द्रक्ष्यसे नृपनन्दन ।
तयोर्मध्यं समासाद्य तपः कुर्वित'यचोदयात् ।। २१ ।।

कश्चित् श्वेतो वराहोस्मिन्वल्मीके चरति ध्रुवम् ।
स तु पुण्यवतामेव सेवां यच्छति भूपते ! ।। २२ ।।

तुम यहाँ क्यों ठहरे हो? नारायणाद्रि को जाओ, इस रास्ते से चढकर पश्चिम की चोटी पर स्थित बालविष्वक्सेन को प्रणाम कर, पीपल की जड़केतले से स्वामिपुष्करिणी में जाकर, उसमें स्नान करके पीछे उसके पश्चिमी तीर पर पीपल का वृक्ष तथा उसके पास एक वल्मीक (दीमक) देखोगे। उनके बीच में बैठकर) तपस्या करो। इस वल्मीक (दीमका) में निश्चय ही कोई श्वेत वराह रहता है। हे राजन! वह केवल पुण्यात्माओं की ही सेवा प्राप्त करता है। (१९-२२)

**श्रीवराह उवाच :—**

इत्यादिश्य हयारुढो जगाम मृगयां विभुः ।
चरन्वनाद्वनं सुभ्रुः समासाद्याऽरणीं नदीम् ।। २३ ।।

अवरुह्य हयात्तत्र विचचार तटे शुभे ।
वनान्तादागतो वायुः पद्मकल्हारशीतलः ।
श्रमापनयनो मन्दं सिषेवे पुरुषोत्तमम् ।। २४ ।।

तरवः पुष्पवर्षाणि विकिरन्तः सिषेविरे ।
एवं स विचरन्देवः पुष्पभारनतांस्तरुन् ।। २५ ।।

विचिन्वन्गजराजं तं पुष्पलावीर्ददर्श ह ।
कन्याः सुवेषा रुचिरा मेघेष्विव शतह्लदाः ।। २६ ।।

तासां मध्यगतां तन्वीं ददर्शातिमनोहराम् ।
लक्ष्मीसमां हेमवर्णां तस्यां सक्तमना अभूत् ।। २७ ।।

श्री वराह जी बोले—ऐसी आज्ञा देकर घोड़े पर सवार हो भगवान शिकार को चले गये और जंगल जङ्गल घूमते-घूमते आरणी नदी को पा वहीं घोड़े से उतरकर सुन्दर तीरपर विचरण करने लगे, पुनः वनान्त देश के पद्मकल्हार से शीतल वायु आकर थकावट को दूर करनेवाली मन्द-मन्द वायु तथा फूलों की वर्षा करते हुए वृक्षगण भगवान की सेवा करने लगे। इस प्रकार फूलों के भार से नवे हुए वृक्षों के पास घूमते-घूमते उस गजराज को ढूँढते-ढूंढते फूलों को तोड़नेवाले भगवान ने मेघों में बिजली के समान सुन्दर वेष तथा रूपवाली कन्याओं एवं उनके बीच में जाती हुई अति मनोहर लक्ष्मी जी के समान सुन्दर वेष तथा रूपवाली कन्याओं एवं उनके बीच में जाती हुई अति मनोहर, लक्ष्मी जी के समान और सोने के रंगवाली एक सुन्दरी को देखा और उसी में अशक्त हो गये। (२३-२७)

तां गृध्नुराह ताः कन्याः 'केय' मित्येव पूरुषः ।
उक्तस्ताभि'रियं कन्या वियद्राज्ञो महाबल !' ।। २८ ।।

इदं श्रुत्वा वचस्तासां हयमारुह्य वेगवान् ।
आजगामाशु भगवान्स्वालयं रुचिरं गिरिम् ।। २९ ।।

उसको ग्रहण करने की इच्छा से उस पुरुष ने उनसे पूछा यह किसकी कन्या है? उन्होंने कहा कि हे महाबल ! यह आकाशराज की राजकन्या हैं। उनके इस वचन को सुनकर परम वेग से घोड़े पर सवार हो भगवान पवित्र पर्वत पर के अपने सुन्दर देवालय में शीघ्र चले गये । (२८-२९)

तत्र स्वालयमासाद्य स्वामिपुष्करिणीतटे ।
मामाहूयावदद्देवो 'हला वकुलमालिके ! ।। ३० ।।

वियद्राजपुरं गत्वा प्रविश्यान्तःपुरं सखि! ।
तत्पत्नीं धरणीं प्राप्य पृष्ट्वा कुशलमेव च ।। ३१ ।।

याचस्व तनयां तस्या रुचिरां कमलालयाम् ।
राज्ञोऽभिमतमाज्ञाय शीघ्रमागच्छ भामिनि ! ।। ३२ ।।

इत्थं देवेन चाज्ञप्ता देवि ! त्वद्गृहमागता ।
यथोचितं कुरुष्वेह राज्ञा मन्त्रियुतेन च ।। ३३ ।।

कन्यया च विचार्यैव प्रोच्यतामुत्तरं वचः' ।। ३४ ।।

वहा स्वामिपुष्करिणी के तटपर अपने आलय में पहूँचकर श्री भगवान ने मुझको बुलाकर कहा—हे सखी वकुलमालिके ! आकाश राजा की नगरी में जा अन्तःपुर में प्रवेश कर उस राजा की प्रधान महिषी श्री धरणी देवी को पा कुशलादि पूछकर उनकी परम सुन्दरी पुत्री कमलालया पद्मावती देवी की याचना करना और श्री वियत राजा की राय को जानकर हे भामिनि ! तुम शीघ्र चली आओ। हे देवि ! भगवान से ऐसी आज्ञा पाकर आपके गृह में आई हूँ। अब मन्त्रियों से युक्त राजा तथा अपनी कन्या से राय लेकर यथोचित करो और मुझको उत्तर दो । (३०-३४)

## बकुलमालिकोक्त्या धरण्यादिकृतविवाहनिश्चयः

**श्रीवराह उवाच :—**

अथ तस्या वचःश्रुत्वा प्रीता राज्ञी बभूव ह ।
आहूयाकाशराजं तमुपेत्य कमलालयाम् ।। ३५ ।।

मन्त्रिमध्येऽवदद्देवी वचनं वकुलस्रजः ।
श्रुत्वा प्रीतोऽवदद्राजा मन्त्रिणः सपुरोहितान् ।। ३६ ।।

## वकुलमालिका के कथनानुसार धरणीदेवी का विवाह निश्चय करना

श्री वराह जी बोले—श्री धरणी देवी ने वकुलमालिका की बातों को मन्त्रियों को बीच में ही राजा से कहा । सुनकर राजा प्रसन्न होकर अपने मन्त्रियों तथा पुरोहितों से कहने लगे । (३५-३६)

**आकाशराज उवाच :—**

'कन्या त्वयोनिजा दिव्या सुभगा कमलालया ।
अर्थिता देवदेवेन वेङ्कटाद्रिनिवासिना ।। ३७ ।।

पूर्णो मनोरथो मेऽद्य ब्रूत किं संमतं तु वः' ।
श्रुत्वा मन्त्रिगणास्सर्वे राज्ञो वचनमुत्तमम् ।। ३८ ।।

प्रोचुः सुप्रीतमनसो वियद्राजं महीपतिम् ।

आकाशराजा ने कहा—अयोनिजा (जो योनि से न उत्पन्न होकर पृथ्वी से उत्पन्न हुई हो) परम दिव्य सुन्दरी तथा कमलालया पुत्री पद्मावती देवी देवादिदेव

श्री वेङ्कटाद्रि निवासी भगवान से मांगी जा चुकी है। आज ही मेरा मनोरथ पूरा हुआ। अब आप लोग अपनी सम्मति कहें। राजा के इन उत्तम वचनों को सुन सभी मन्त्रीगण परम प्रसन्न मन होकर महाराज आकाशराजा से बोले।

(३७-३८)

'वयं कृतार्था राजेन्द्र ! कुलं सर्वोन्नतं भवेत् ।। ३९ ।।

भवत्कन्येयमतुला श्रिया सह रमिष्यति ।
दीयतां देवदेवाय शार्ङ्गिणे परमात्मने ।। ४० ।।

अयं वसन्तः शीमांश्च शुभं श्रीघ्रं विधीयताम् ।
आहूय धिषणं लग्नं विवाहार्थं विधीयताम् ।। ४१ ।।

तथास्त्वित्याह्वयामास सुरलोकाद्बृहस्पतिम् ।
पप्रच्छ कन्यावरयोर्विवाहार्थं नरेश्वरः ।। ४२ ।।

हे राजेन्द्र ! आज हम लोग सभी कृतार्थ हो गये। हम लोगों का कुल सर्वोन्नत एवं सर्वश्रेष्ठ हो गया, क्यों की आपकी यह अनुपमेया कन्या लक्ष्मी जी के साथ रमण करेगी। श्री शाङ्र्गधनुर्धारी, परमात्मा देवादिदेव भगवान को आप इसे दे देवें। अभी शोभा संपन्न वसंतकाल है, अभी ही इस शुभ कार्य्य का शीघ्र रूपांदन करें तथा श्री बृहस्पति जी को बुलाकर श्रीघ्र विवाह का लग्न निश्चय कर लें। तथास्तु (ऐसा ही हो) कहकर राजा ने स्वर्गलोक से बृहस्पति जी को बुलवाया और कन्या तथा वर के विवाह के लिये पूछा। (३९-४२)

## बृहस्पत्युक्त्या विवाहलग्नस्थिरीकरणम्

**राजोवाच :—**

कन्याया जन्मनक्षत्रं मृगशीर्षमिति स्मृतम् ।
देवस्य श्रवणर्क्षन्तु तयोर्योगो विचार्यताम् ।। ४३ ।।

श्रुत्वाऽब्रवीत्स धिषणस्तयोरुत्तरफल्गुनी ।
समन्तात्सुखवृध्यर्थं प्रोच्यते दैवचिन्तकैः ।। ४४ ।।

तयोरुत्तरफल्गुन्यां विवाहः क्रियतामिति ।
वैशाखमासे विधिवत्क्रियतामिति सोऽब्रवीत् ।। ४५ ।।

## बृहस्पति के कथनानुसार विवाह का लग्न निश्चित होना

राजा ने कहा—कन्या का जन्म नक्षत्र मृगशिरा, ऐसा ज्ञात है और भगवान का तो श्रवण नक्षत्र हैं। अब आप इन दोनों को विचार करें। यह सुनकर श्री बृहस्पती जी बोले—उनका उत्तर फलगुनी ही सभी तरह से सुखवृद्धि के लिये उत्तम तथा दैवचिन्तक ज्योतिष्यों ने बताया है। अतः वैशाख महीने के उत्तर फलगुनी में ही इनका विवाह विधिपूर्वक कर देवें। (४३-४५)

**श्रीवराह उवाच :—**

राजा तु धिषणं तत्र सम्पूज्याथ विसृज्य च ।
देवस्य दूतिकामाह गच्छ देवालयं शुभे ।। ४६ ।।

वैशाखे देवदेवाय कल्याणं वद सुव्रते ।
वैवाहिकविधानं तु कृत्वा चागम्यतामिति ।। ४७ ।।

ततो देव्याः प्रियकरं शुकं दूतं तया सह ।
विसृज्य वायुं स्वसुतमिन्द्राद्यानयनेऽसृजत् ।। ४८ ।।

श्री वराह जी बोले—राजा ने श्री बृहस्पति जी की पूजा करके विदाकर श्री भगवान की दूती से कहा कि हे शुभे! भगवान के आलय को चली जाओ, और हे सुव्रते! ऐसा कहो कि देवाधिदेव भगवान का विवाह वैशाख में होगा। अतः वैवाहिक सामग्री की तैयारी कर आ जाय। पीछे देवी पद्मावती के परम प्रिय ब्रह्मर्षि शुक को उसके साथ भेजकर इन्द्रादि को लाने के लिये वायु के समान अपने पुत्र को भेजा। (४६-४८)

## विश्वकर्मादिकृतपुरालङ्कारादिक्रमः

आहूय विश्वकर्माणं पुरालङ्कारकर्मणि ।
नियोजयामास सोऽपि निर्ममे निमिषान्तरात् ॥ ४९ ॥

इन्द्रोऽसृजत्पुष्पवृष्टिं ननृतुश्चाप्सरोगणाः ।
धनदो धनधान्याद्यैः पूरयामास वेश्म तत् ॥ ५० ॥

यमस्तु रोगरहितांश्चकार मनुजान् भुवि ।
वरुणो रत्नजालानि मौक्तिकादीन्यपूरयत् ।
एवं सम्पाद्य सर्वाणि ययुर्देवा वृषाचलम् ॥ ५१ ॥

## विश्वकर्मा से नगरी को सजवाना

पुनः विश्वकर्मा को बुलाकर नगर को सजाने के काम में नियुक्त किया। उन्होंने भी (विश्वकर्मा) क्षणभर में ही सब बना दिया। इन्द्र ने फूलों की वर्षायी। अप्सराओं ने नृत्य किया। धन देनेवाले कुबेर ने धन धान्य आदि से उस नगर तथा मकानों को पूर्ण कर दिया। पृथ्वी पर के मनुष्यों को यमराज ने रोग रहित कर दिया तथा वरुण ने मुक्ता आदि रत्नों के जालों से उसे परिपूर्ण कर दिया। इस प्रकार सब कुछ सम्पादन कर सभी देवता वृषाचल पर गये। (४९-५१)

## शुकेन सह वकुलायाः श्रीनिवाससमीपे गमनम्

**श्रीवराह उवाच :—**

ततः सा हयमारुह्य शुकेन सहिता ययौ ।
श्रीवेङ्कटाद्रिमासाद्य देवाचलसमीपतः ॥ ५२ ॥

अवरुह्य तुरङ्गात्सा सशुकाऽभ्यन्तरं ययौ ।
दृष्ट्वा देवं रत्नपीठे श्रिया सह सुलोचनम् ॥ ५३ ॥

प्रणम्य ह्यवदत्प्रीता कृत्यं तत्र कृतं विभो ।
माङ्गल्यवार्तां वक्तुं वै शुक एष समागतः ।। ५४ ।।

श्री वराह भगवान बोली—तब वकुलमालिका शुक महर्षि के साथ घोड़े पर चढ़कर श्री वेङ्कटाद्रितक पहूँच भगवदालय के निकट घोड़े से उतरकर उनके साथ भीतर गई। श्री लक्ष्मीजी के साथ सुन्दर आंखवाले भगवान को रत्नों के पीढे पर देख वह प्रणामकर बोले—हे विभो! वहाँ का काम कर लिया। माङ्गलिक वार्ता कहने के लिए यह शुकजी आये हैं। (५२-५४)

## श्रीनिवासाय शुकावेदितपद्मावतीपरिणयवृत्तान्तः

'वदे'ति देवेनाज्ञप्तःशुको नत्वा तमब्रवीत् ।
त्वां प्रत्याह सुता भूमेर्मामङ्गीकुरु माधव ! ।। ५५ ।।

वदामि तव नामानि स्मरामि त्वद्वपुस्सदा ।
ध्रियन्ते तव चिह्नानि भुजाद्यङ्गै रमापते ।। ५६ ।।

त्वद्भक्तानर्चयामीह पञ्चसंस्कारसंयुतान् ।
त्वत्प्रीतये हि कर्माणि करोमि मधुसूदन ! ।। ५७ ।।

एवं सदैवाचरन्त्याः पित्रोरनुमते मम ।
कुरु प्रसादं देवेश मामङ्गीकुरु माधव ! ।। ५८ ।।

## शुकजी कथित विवाह वृत्तान्त

भगवान की बोलो ऐसी आज्ञा पाकर शुकजी ने प्रणाम कर उनसे कहा कि पृथ्वीसुता आपके प्रति बोली हैं, कि 'हे माधव! मुझे स्वीकार करो। मैं आप ही का नाम सदा जपती हूँ और आपकी सौम्यमूर्ति (शरीर) का ही सदा ध्यान का स्मरण करती हूँ। हे रमापति! मैं आपके चिह्नों को ही भुजादि शरीर में धारण

